( शार्दूल-विक्रीड़ित छन्द )

*व्याख्येयं किल विश्वमात्मसहितं व्याख्या तु गुम्फो गिरां, व्याख्यातामृतचन्द्रसूरिरिति मा मोहाज्जनो वल्गतु।*
*वल्गत्वद्य विशुद्धबोधकलया स्याद्वादविद्याबलात्, लब्ध्वैकं सकलात्मशाश्वतमिदं स्वं तत्त्वमव्याकुलः ॥२०॥*

इति गदितमनीचैस्तत्त्वमुच्चावचं यत्, चिति तदपि किलाभूत्कल्पमग्नौ हुतस्य।
अनुभवतु तदुच्चैश्चिच्चिदेवाद्य यस्माद्, अपरमिह न किंचित्तत्त्वमेकं परं चित् ॥२१॥

*समाप्तेयं तत्त्वदीपिका टीका।*

---

के द्वारा जो परिवर्तनको प्राप्त है [३] ज्ञप्तियोंकी व्यक्तियोंके लिये जो निमित्त है ऐसे ज्ञेय भूत बाह्य पदार्थों में जिसकी मैत्री प्रवर्तती है ( ४ आत्मा विवेक के शिथिल [ अभाव ] होनेसे अत्यन्त बहिर्मुख है. [५] पौद्गलिक कर्म [ ज्ञानावरणादि ] को रचनेवाले ऐसे राग द्वेषरूप रूप जो परिणमित होते हैं [रागद्वेष रूप आत्माके परिणाम ज्ञानावरणादि पौद्गलिक कर्मोंके रचने वाले हैं, वे रागद्वेषरूप परिणाम आत्मामें होते हैं ], उपरोक्त पांच विशेषण वाले इस आत्माको आत्म-प्राप्ति दूर है।

परन्तु जब यही आत्मा प्रचण्ड कर्मकाण्ड द्वारा अखण्ड ज्ञानकांडको प्रचंड करनेसे अनादि-पौद्गलिक-कर्मरचित मोहका वध्य-घातक के विभागज्ञानपूर्वक विभक्त करनेसे स्वयं केवल आत्म-भावनाके (आत्मानुभवके) प्रभावसे परिणतिको निश्चल करनेसे समुद्रकी भांति अपनेमें ही अति निष्कंप रहता हुआ एक साथ ही अनन्त ज्ञप्ति व्यक्तियोंमें व्याप्त होकर अवकाशके अभावके कारण सर्वथा विवर्तन (परिवर्तन) को प्राप्त नहीं होता, तब ज्ञप्तिकी व्यक्तियोंके निमित्त कारण होनेसे जो ज्ञेयभूत हैं, ऐसी बाह्य-पदार्थकी व्यक्तियोंके प्रति उसे वास्तवमें मैत्री प्रवर्तित नहीं होती है, इसलिये आत्म-विवेककी सुप्रतिष्ठितता (सुस्थिति) के द्वारा अत्यन्त अन्तर्मुख होकर तथा पौद्गलिक कर्मोंके जो रचयिता ऐसी रागद्वेषद्वैतरूप परिणतिसे दूर होकर यह आत्मा पूर्वमें अनुभव नहीं किये गये अपूर्व ज्ञानानन्दस्वभावी भगवान् आत्माको आत्यन्तिक रूपसे ही प्राप्त करता है। जगत भी ज्ञानानंदात्मक परमात्माको अवश्य प्राप्त करो।

यहां श्लोक भी है :—

शार्दूल विक्रीडित

आनंदामृतपूरनिर्भरवहत्कैवल्यकल्लोलिनी-, निर्मग्नं जगदीक्षणक्षममहासंवेदनश्रीमुखम्।
स्यात्काराङ्कजिनेशशासनवशादासादयन्तूल्लसत्, स्वं तत्त्वं वृतजात्यरत्नकिरणप्रस्पष्टमिष्टं जनाः ॥

अर्थः— आनन्दामृतके पूरसे भरपूर वहती हुई कैवल्यसरितामें [ मुक्तिरूपीनदीमें] जो डूबा हुआ है, जगतको देखनेमें समर्थ महासंवेदनरूपी श्री [ महाज्ञानरूपी लक्ष्मी ] जिसमें मुख्य है, जो उत्तम रत्न-किरणकी भांति स्पष्ट है और जो इष्ट है ऐसे उल्लसित [ प्रकाशमान-आनन्दमय ] स्वतत्वको जन स्यात्कारलक्षणवाले जिनेश-शासनके वशसे प्राप्त हों। [ 'स्यात्कार' जिसका चिह्न है ऐसे जिनेन्द्र भगवानके शासनका आश्रय लेकरके प्राप्त करो। ]

'आत्मा सहित विश्व व्याख्येय [ समझाने योग्य] है, वाणीका गुंथन व्याख्या है और अमृतचन्द्रसूरि व्याख्याता हैं' इसप्रकार मनुष्यो ! मोहसे मत नाचो [ मत फूलो ], [ किन्तु ] स्याद्वाद विद्या बलसे विशुद्ध ज्ञानकी कला द्वारा इस एक समस्त शाश्वत स्वतत्व को प्राप्त करके आज [लोगो] अव्याकुलरूपसे नाचो [परमानन्द परिणामरूप परिणत होओ।

[ अब काव्य द्वारा चैतन्यकी महिमा गाकर, वही एक अनुभव करने योग्य है ऐसी प्रेरणा करके इस परम पवित्र परमागमकी पूर्णाहुति की जाती है:—]

अर्थः— इस प्रकार [ इस परमागममें ] अमन्दतया [ बलपूर्वक, जोरशोरसे ]जो थोड़ा बहुत तत्व कहा गया है, वह सब चैतन्यके मध्य वास्तवमें अग्निमें होमी गई वस्तुके समान [ स्वाहा ] हो गया है। [ अग्निमें होमे गये घी को अग्नि खा जाती है, मानो कुछ होमा ही न गया हो। इसीप्रकार अनन्त माहात्म्यवन्त चैतन्यका चाहे जितना वर्णन किया जाय तो भी मानो उस समस्त वर्णनको अनन्त महिमावान चैतन्य खा जाता है, चैतन्यकी अनन्त महिमाके निकट सारा वर्णन मानो वर्णन ही न हुआ हो, इसप्रकार तुच्छताको प्राप्त होता है। ] उस चैतन्यको ही आज प्रबलता—उग्रतासे चैतन्य अनुभव करो [ अर्थात उस चित्स्वरूप आत्माको ही आत्मा आज आत्यन्तिकरूपसे अनुभव करो ] क्योंकि इस लोकमें दूसरा कुछ भी [ उत्तम ] नहीं है, चैतन्य ही परम [ उत्तम ] तत्व है।

*इस प्रकार तत्त्वदीपिका नामक संस्कृत टीका समाप्त हुई।*



# गाथानां वर्णानुक्रम सूची

## ठ



## ण

❀

## प्रवचनसार कलश काव्यों की वर्णानुक्रम सूची

# श्री अमृतचन्द्राचार्य टीकान्तर्गतानां उक्तानां पद्यानां



# श्री जयसेनाचार्य टीकायामुक्तानां पद्यादीनां वर्णानुक्रमसूची

## भाषा टीका में उद्धृत वाक्य व गाथा सूची



❀



# विशेष शब्द सूची

## ह



## ज्ञ



※)-(※

# शुद्धि पत्र

| पृ० | पं० | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| ८६ | अन्तिम | अथातो..........निरूपयति | एवं निश्चय श्रुतकेवलि व्यवहार श्रुतकेवलि कथन मुख्यत्वेन भिन्न ज्ञान निराकरण न ज्ञान-ज्ञेय स्वरूप कथनेन च चतुर्थस्थले गाथा चतुष्टयं गतम् । |
| १३० | २३ | अथेन्द्रिय..........निश्चिनोति | अथ परोक्ष प्रत्यक्ष लक्षणमुपलक्षयति :— |
| १६१ | २६ | वास्तव में..........इन्द्रियों के | |
| १६५ | ११ | स्वरूप को अपने | स्वरूप को जानकर पश्चात् अपने |
| ३७१ | २० | प्रचयस्तस्य काल | प्रचयस्तस्य स्वकीय स्वकीय द्रव्यमुपादान-कारणात् । कालस्तु प्रतिसमयं सहकारी, कारणं भवति । वस्तु कालस्य समयसन्तानरूप ऊर्द्ध्वता प्रचयस्तस्य काल |

३९४ ८–१३ इस संस्कृत का अर्थ पृष्ट ३९२ के अन्तिम पैरा में है ।

४८२ नोट—कलश १०–११–१२ का अर्थ पृ० ४८५–४८६ पर है ।

४५४ नोट—पंक्ति २२ के पश्चात् पृ ४८७ पंक्ति ७ से २५ तक तथा पृ० ४८८ पंक्ति १९–३० तथा पृ० ४८९ पंक्ति १ से १४ तक का मैटर पढ़ना चाहिये ।

४८५ श्लोक १०–११–१२ का अर्थ है वे मूल श्लोक पृ० ४८२ पर हैं ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| ५४८ | १७ | रहित | सहित |

५५७ ३ सेद तक का मैटर पृ० ५६७ पर सबसे ऊपर पढ़ना चाहिये

३२० पंक्ति के १४ पश्चात् निम्न श्लोक लिखने चाहिये—

द्रव्यान्तरव्यतिकरादपसारितात्मा सामान्यमज्जितसमस्तविशेषजातः ।

इत्येष शुद्धनय उद्धतमोहलक्ष्मीलुण्टाक उत्कटविवेकविविक्ततत्त्वः ।।७।।

इत्युच्छेदात्परपरिणतेः कर्तृकर्मादिभेदभ्रान्तिध्वंसादपि च सुचिराल्लब्धशुद्धात्मतत्त्वः सञ्चिन्मात्रे महसि विशदे मूर्च्छितश्चेतनोऽयं स्थास्यत्युद्यत्सहजमहिमा सर्वदा मुक्त एव ।८।

द्रव्यसमान्यविज्ञाननिम्नं कृत्वेति मानसम् । तद्विशेष परिज्ञान प्राग्भारः क्रियतेऽधुना ।।९।।

इति प्रवचनसार वृत्तौ तत्वदीपिकायां श्रीमदमृतचन्द्रसूरि विरचितायां ज्ञेयतत्त्व प्रज्ञापने सामान्य द्रव्य प्रज्ञापनं समाप्तम् ।।

८९